पण्डित शिवमूर्ति उपाध्याय द्वारा सम्पादित हृषीकेश पञ्चाङ्ग
अनन्त चतुर्दशी संवत् २०७८
इस पञ्चाङ्ग में प्रतिदिन के तिथि नक्षत्र योग का मान और द्वादशलग्नान्त घं. मि. में तथा विवाह-उपनयन-चौल-वधूप्रवेश-द्विरागमन-गृहप्रवेश-जलाशयारामकूपदेवालयारम्भ-प्रतिष्ठादि के शुद्धातिशुद्ध मुहूर्त लिखे जाते हैं। इस पञ्चाङ्ग को पास रखने से मनुष्य ज्योतिषी हो जाता है।
विवाहे पञ्चशलाकाचक्रम्
बाण पञ्चकम्
रामायणेशकुनावलोकनम्
श्रीकाशीविश्वनाथ पञ्चाङ्गम्
शिवमूर्ति हृषीकेश पञ्चाङ्ग
।।श्रीमङ्गलमूर्तये गणाधिपतयेनमः।।
स्व० पं. हृषीकेशोपाध्याय प्रवर्तक
प्रधान सम्पादक पं० शिवमूर्ति उपाध्याय
स्व० पं. श्याममूर्ति उपाध्याय आद्यसम्पादक
सप्तशती शकुनावलोकनम्
अथ ग्रहाणामरिष्टहरत्वमत्राह
विवाहादन्यत्रसप्तशलाकाचक्रम्
अस्मिन् वर्षे राजा शनिः।। मन्त्री गुरुः।। सस्येशः सूर्यः।। दुर्गेशो बुधः।। धनेशः शनिः।। रसेशो भौमः।। धान्येशः शुक्रः।। नीरसेशः शनिः।। फलेशो बुधः।। मेघेशो बुधः।। रोहिणीभं पर्वते।। वर्षविश्वा १० समर्घताकरम्।। गतकलिः ५१२३।।
स्वस्ति श्रीमन्महाराजाधिराजद्विजराज काशिराज श्री १०८ महाराज डॉ० श्रीविभूतिनारायणसिंहशर्मदेव 'एम.ए.' वीरपुङ्गव पदभाजामाज्ञानुसारम्।
वैशाखकृष्ण ति. १३ गुरौ (२८-४-२०२२) २५।२१ (दि. ३।४५) इष्टे "नल" नामाब्दः प्रवृत्तः।।
श्रीकाशिराजराजेन्द्रस्याभिनवं 'माटो' नामकं चिह्नम्।।
श्री १०८ विश्वनाथकृपयाऽत्र तदीयमूर्त्ति श्री काशीराजकरकल्पतरुप्रपन्नम्।
सिद्ध्यै सदाखिलसनातनधर्मकालज्ञप्तेः सतां विजयतां तिथिपत्रमेतत्।।
श्री संवत् २०७९ शकः १९४४ राक्षस नामाब्दः
ईसवीय सन् २०२२-२०२३। फसली १४२९-३०। बङ्गसंवत् १४२८-२९। हिजरी १४४३-४४
अन्नपूर्णाविश्वनाथौ जननीजनकाविव। सर्वस्वं मम् तावेव विश्वस्मिन्मङ्गलप्रदौ।
नवाद्रिनख-विक्रमाद्वतिथिपत्रं प्रात्यहिकग्रहस्पष्टलग्नोदयसहितम्।।
श्रीकाशीस्थराजकीय प्रधानसंस्कृत पाठशालायाम्-प्रधानाध्यापकेन
श्रीपण्डित हृषीकेशोपाध्याय - ज्योतिषाचार्येण प्रवर्तितम्।
आचार्य पण्डित श्रीनागेशोपाध्याय 'ज्यौतिषी', विद्यार्णविन्दु 'एम.ए.' द्वारा प्रवर्द्धितम्।
परमावश्यक सूचना : पञ्चाङ्गापेक्षित निर्णय के लिये उ.प्र., बिहार, दिल्ली, मुम्बई, बंगाल, आसाम सहित सम्पूर्ण भारतवर्ष में पं० शिवमूर्ति उपाध्याय द्वारा सम्पादित हृषीकेश पञ्चाङ्ग ही प्रधान माना जाता है। ग्रहण, उदयास्त, व्रत, विवाहादि मङ्गल कार्यों का निर्णय इसके द्वारा ही सर्वत्र किया जाता है। सम्प्रति प्रचलित सभी पञ्चाङ्ग 'हृषीकेश पञ्चाङ्ग' का ही अनुसरण व नकल करने लगे हैं।
विक्रम पञ्चाङ्ग प्रकाशन बी. २/९५. सी. भदैनी, वाराणसी
हृषीकेश पञ्चाङ्ग
अथोत्पात फलज्ञानाय चतुर्विधमण्डलम्
विंध्योत्तरवासिनांविंशोत्तरीमतेनायव्यय चक्रम्
।। जन्मलग्नाज्जगल्लग्न फलम् ।।
जगल्लग्नम् २।२१।५६।२५
विंध्यदक्षिणवासिनामष्टोत्तरीयमतेनायव्यय चक्रम्।
आर्द्राप्रवेशाङ्गम् ८।१८।४८।३४
आर्द्रादौ वर्षाढ्क प्रमाणं भूमौ
वर्षज्ञानाय सप्तनाडी चक्रम्
श्रीसंवत् २०७९ वर्षे समयशुद्धिः।
हस्ताक्षर :
मूल्य ५१.०० (इक्यावन रूपये मात्र)
प्रकाशक- विक्रम पञ्चाङ्ग प्रकाशन, भदैनी, वाराणसी।
मुख्यपृष्ठ पर 3D होलोग्राम देखकर पञ्चाङ्ग खरीदें

श्रीगणेशाय नमः। श्रीविश्वनाथः शरणम्। श्रीभगवते रामचन्द्राय नमः।

स जयति सिन्धुरवदनो देवो यत्पादपङ्कजस्मरणम्। वासरमणिरिव तमसां राशिन्नाशयति विघ्नानाम्।।१।। विनायकं प्रणम्यादौ देवीं वाग्देवतां गुरुम्। संवत्सरफलं वक्ष्ये जगतां हितकाम्यया।।२।। अचिन्त्याव्यक्तरूपाय निर्गुणाय गुणात्मने। समस्त जगदाधारमूर्तये ब्रह्मणे नमः ।।३।। तिथिंवारञ्च नक्षत्रं योगं करणमेव च। पञ्चाङ्गस्य फलं श्रुत्वा गङ्गास्नान फलं लभेत् ।।४।। प्राप्ते नूतनवत्सरे प्रतिगृहं कुर्याद् ध्वजारोपणम्। स्नानं मङ्गलमाचरेद् द्विजवरैः सार्द्धं सुपूजोत्सवम्। देवानां गुरुयोषिताञ्चशिशवोऽलङ्कारवस्त्रादिभिः संपूज्यो गणकः फलञ्च श्रृणुयात्तस्माच्च लाभप्रदम्।।५।। राज्यं स्यादचलं तिथिश्रवणतो मन्त्रिश्रवात् कौशलं धान्येशात्कमला स्थिरा च सुरसावाणी भवेन्मेघपात्। धर्मे बुद्धिरतिस्थिरा रसपतेर्दीर्घायुषत्वं भवेत्। सस्येशाद्विमलायता शुभकरी सारावली श्रूयताम्।।६।। पारिभद्रस्य पत्राणि कोमलानि विशेषतः। सपुष्पाणि समानीय चूर्णं कृत्वा प्रयत्नतः।।७।। मरीचिर्लवणं हिंगुजीरकेन च संयुतम्। अजमोदयुतञ्चैव भक्षयेद्रोग शान्तये।।८।। अथ श्रीभगवतः पुराणपुरुषस्य विष्णोर्नाभि कमलोद्भवस्य ब्रह्मणो ब्राह्ममानेन परमायुर्वर्षशतकम् १००। अथ ब्रह्मादीनां दिनमानानि। चतुर्युग सहस्रेण ब्रह्मणोदिनमुच्यते। निजेनैव तु मानेन आयुर्वर्षशतं स्मृतम्।।१।। पितामह सहस्रेण विष्णोश्चघटिका स्मृता। विष्णोर्द्वादशलक्षाणि कलार्द्धरौद्रमुच्यते। रूद्रस्यार्बुदसंख्या- भिस्ततोब्रह्माक्षरं भवेत्।।

अथ प्रसङ्गाच्चतुर्युगव्यवस्था।। कार्तिकशुक्लनवम्यां प्रथमयामे श्रवणर्क्षेवृद्धियोगे कृतयुगोत्पत्तिः।। सन्ध्यासन्ध्यांशसहितं तन्मानं सौराद्बाः १७२८०००। तत्र मत्स्यकूर्मवराह नृसिंहाश्चत्वारोऽवताराः।। पापं०।। पुण्यम् २०।। हिरण्यकशिपुप्रह्लादवैरोचनबलिबाणासुरसंज्ञका धर्मिष्ठा राजानश्चासन्।। वैशाख शुक्ल तृतीयायां चन्द्रे रोहिणीभे द्वितीयप्रहरे शोभनयोगे त्रेतोत्पत्तिः।। सन्ध्यासन्ध्यांसहितं तन्मानम् १२९६०००।। वामनपरशुराम राम इत्यवताराश्त्रयस्तत्र पापं ५।। पुण्यम् १५।। विश्वामित्रभगीरथ दिलीप मकरध्वजदशरथराम लवकुशादयो राजानश्चासन्।। माघ कृष्णामा ३० शुक्रे तृतीययामे वसुभे वरीयसि द्वापरोत्पत्तिः।। सन्ध्यासन्ध्यांशसहितंतन्मानम् ८६४०००। तत्र कृष्णबौद्धावतारौ। पापं १०।। पुण्यम् १०।। अङ्गपाण्डु युधिष्ठिर परीक्षितादयो धर्मिष्ठा राजनश्चासन्। भाद्रपद कृष्ण १३ रवौ अहिभे व्यतिपाते निशीथे कलियुगोत्पत्तिः।। सन्ध्यासन्ध्यांश सहितं तन्मानम् ४३२०००।। पापं १५।। पुण्यम् ५।। नात्र वर्णव्यस्थितिः। बीजहीना वसुन्धरा।। कलिस्वरूपम्।। पिशाचवदनः क्रूरः कलिश्चकलहप्रियः। वामहस्ते धृतः शिश्नोदक्षे जिह्वाञ्च नृत्यति। कलौ गङ्गायाः स्थितिः।

पृथिवी गङ्गया हीनां भविष्यत्यन्तिमे कलौ। तदैव विष्णुस्त्यजति मेदिनीं नरपुङ्गव। भागीरथं प्रति गङ्गावाक्यञ्च। यावद्धरण्यां तुलसी प्रपूज्यते गुरुर्नभस्योदिविकल्पपादपः। यावत्समुद्रे बड़वानलश्च वसामि तावत्तव चक्रखात इति। कलौ दशसहस्राणीतिवाक्यमन्तिमे कलौ ज्ञेयम्। नान्येषु कलिष्विति। कलिमाहात्म्यम्- धर्मः प्रव्रजितस्तपः प्रचलितं सत्यञ्च दूरं गतम्। पृथ्वीमन्दफला नराः कपटिनः चित्तञ्च शाठ्योर्जितम् ।१। राजानोऽर्थपरा न रक्षणपराः पुत्राः पितुर्द्वेषिणः। साधुः सीदति दुर्जनः प्रभवति प्राप्ते कलौ दुर्युगे।२। चतुरशीति-लक्षयोनिव्यवस्था। जलजाः नवलक्षाणि स्थावरा लक्षविंशतिः। कृमयोरूद्रलक्षाणि पक्षिणो दशलक्षकाः। त्रिंशल्लक्षाणि पशवश्चतुर्लक्षाणि मानवाः। कलौ मनुष्यगजयोरायुर्वर्षाणि १२० दिन ५ प्रासादवापीकूपनगरवृक्षकाकव्याघ्रसिंहानाम् १०००। गृहग्रामयोः ५०००। पिङ्गलानाम् १५०। कच्छप मकरयोः १५०। व्याघ्राणाम् ६४। शूकराणाम् १०। गवाम् २५। मृगस्य २४। अश्वानाम् ३२। भल्लूकवानरमण्डूकानाम् ३०। खरोष्ट्रयोः २५। पक्षिणाम् २०। मार्जार मृगालानाम् १२। कुक्कुटस्य ८। मूषकाणाम् ४। पिपीलिकानाम् १। मक्षिकास्वेदजादीनाम् दिन ३१।

कलौषट्शककर्तृणां सौराष्ट्रनामानि युधिष्ठिरस्येन्द्रप्रस्थे ३०४४। उज्जयिन्यां विक्रमस्य १३५। नर्मदादक्षिणे शालिवाहनस्य १८०००। भविष्यविजयाभिनन्दनस्य १००००। नागार्जुनस्य ४०००००। ततः ८२१ शेषकलौ सम्भले गौड़ब्राह्मणगृहे कल्क्यवतारो भविष्यति। पृथिव्याश्चाष्टसिन्धुरुद्वीपान्तर्गतजम्बूद्वीपो दक्षिणतश्च शाकशाल्मल कुशक्रौञ्च गोमेद पुष्कराख्यान्नीति सप्तद्वीपानि। जम्बूद्वीपेऽत्रेलावृतभारतवर्षहरिवर्ष भद्राश्वकेतुमालरम्यक हिरण्यकुरु किंपुरुष वर्षाख्यानि नवखण्डानि। भूमेर्वेष्टनानुकारिणो लवण क्षीरदधि घृतेक्षुरसमध्वमृतमयाः सप्तसमुद्राः सन्ति। भूमेरधस्तलातलसुतलवितल-रसातलतलातल महातल पातालसंज्ञकाः सप्तविभागश्च सन्ति। तत्र ब्रह्मणः आयुषोऽर्द्धगतम्। द्वितीयपरार्द्धे प्रथमवर्षस्य प्रथमदिनस्य सूर्यदर्शनात् १३ घट्यः २२ पलानि च व्यतीतानि। तत्र स्वायम्भुवः १ स्वारोचिषः २ उत्तमजः ३ तामसः ४ रैवतः ५ चाक्षुषः ६ इति षण्मनवोऽव्यतीताः। वर्तमानस्य सप्तम वैवस्वतमनोः सप्तविंशतिमहायुगानि गतानि। अष्टाविंशति महायुगस्य च कृतत्रेताद्वापराख्यं युगचरणत्रयं व्यतीतम्।

वर्तमानस्य कलेः ५१२३ सौरवर्षाणि गतानि। सृष्टयादिकालाच्च-गतसौरवर्षगणः १९५५८८५१२३ अथ नर्मदोत्तरभागे श्रीमद्वीरविक्रमाणां राज्यसिंहासनाध्यासनादतो- तादृगण २०७९। नर्मदादक्षिणभागे शालिवाहनभूमिभुजंगनाब्दाः १९४४। चैत्रादौ नर्मदोत्तरभागे गुरुमानेन 'राक्षस' नामाब्दसंवत्सरः।

अतोऽग्रे 'नल' नामाब्द प्रवेशः। 'राक्षस' नामाब्दसंवत्सरस्य फलम् - कोद्रवाः शालिमुद्गादिपीडितं च वरानने। सर्वधान्यानि चार्घाणि राक्षसे पीडिताः प्रजाः।। अतोऽग्रे 'नल' नामाब्दसंवत्सरस्य फलम् -दुर्भिक्षं जायते घोरं धान्यमर्घमपीडितम्। नले च धनधान्यानि समाख्यातं वरानने ।। राजाशनिफलम् -शनैश्चरे भूमिपतौ सकृज्जलं प्रभूतरोगैः परिपीडिता जनाः। युद्धं नृपाणां बहुतस्करार्द्दयं भवन्ति लोकाःक्षुधया प्रपीडिताः।। मन्त्रीगुरुफलम् -विविधधान्ययुता खलु मेदिनी प्रचुरतोयघनाः मुदिताः जनाः। नृपतयो जनपालनतत्पराःसुरगुरौ ननु मंत्रिसमागते ।। सस्येशसूर्यफलम् - सस्याधिनाथे तरणौ हि पूर्वं धान्यं समर्घं बहवोऽपि चौराः। युद्धं नृपाणां जलदा जलाढ्याः स्वल्पं च सस्यं बहुभूतदाह।। दुर्गेशबुधफलम् -विपयसाम्यसुखं शशिजे प्रभौ भवति राशिगते तु विशेषतः। शशिसुते यदि कोटकपालके पथिषु द्रव्ययुजां न भयं क्वचित् ।। धनेशशनिफलम्-द्रविणपे रविजे विरलं धनं गदरताः धरणीपतयःसदा। अधनिका वणिजः कृषिजीविनो द्विजवराः परिपीडितमानसाः।। रसेशभौमफलम्-यदि धरातनयो रसपो भवेत्तरसराशियुता जनता शुभा। नरपतिर्विषमो जनतापदो न जलदो बहुवृष्टिकरो भुवि।। धान्येशशुक्रफलम्-सुभिक्षं जायते स्वल्पं सर्वोपद्रवनाशनम्। शुक्रे धान्याधिपे जाते महर्घं जायते घृतम् ।। नीरसेशशनिफलम् -ताम्रपिंडादिलोहानां कृष्णवस्त्रादिवस्तुनाम्। अर्घवृद्धिःप्रजायेत मन्दे नीरसनायके ।। फलेशबुधफलम्-यदि बुधे फलपे फलमुत्तमं जलधरा जलराशिसमुच्चदा। बहुतृणं कुसुमं फलसंयुतं जनपदा जनसौख्य मुदान्विताः।। मेघेशबुधफलम् -अमृतरश्मिसुते यदि वारिपे बहुजलं तुपधान्यरसादिकम्। द्विजवरा यजनोत्सवचेतसो विविधसौख्ययुता धरणी सदा।। नवमेघानां मध्ये नन्दनामको मेघः तस्य फलम् - तदा मेघे न वृष्टिःस्यात्।। द्वादश मेघानां मध्ये नन्दसारी नामको मेघः तस्य फलम्-नन्दसारी महावृष्टिः।। रोहिणीभं पर्वते तस्य फलम् -पर्वते बिन्दुमात्रश्च खण्डवृष्टिः।। संवत्सरनिवासः कुम्भकारगृहे तस्य फलम्- कुम्भकारगृहे वासो तद्वर्षे मध्यमं फलम् ।। समयवाहन अश्वस्तस्यफलम् -अश्वारूढ़ बलाहके भूमिकम्पो महाभयम्। राजानो विग्रहं यान्ति वृष्टिनाशो महर्घता।। **वृष्टिप्रमाणकाढकाः-९६।।** तत्र पर्वते ३८,समुद्रे २४,भूमौ २४। **आर्द्रायां सूर्यप्रवेशः।** **आषाढ़कृष्ण ९ बुधे** (२२.६.२२) ३५।५५ इष्टे (रा.७।३५) रेवतीनक्षत्रे, शोभनयोगे, गरकरणे **सूर्यस्यार्द्रानक्षत्र प्रवेशः।** तिथिनवमीफलम् -नवम्यां त्वतिबाधनम् ।। बुधवारफलम् - बुधे क्षेमं सुभिक्षं च ।। रेवती नक्षत्रफलम् -नृपविघ्नसनादीनि पौष्णर्क्षे कुरुते फलम् ।। शोभनयोगफलम् - शोभनयोगे सुभिक्षं जलसंकीर्णं नृपाःस्वस्थाः शुभप्रदाः।। वेलाफलम् -रात्री सस्याभिवृद्धये।।

## ।। संवत्सर शकाङ्काभ्यां सुभिक्षादि विचारः।।

तत् प्रभवादि द्विगुणमित्यादिना शेषं (४) फलं दुर्भिक्षम्। त्रिघ्ने संवत्सर इत्यादिना शेषं (५ ) फलं दुर्भिक्षम्। द्विघ्नसंवत्सर इत्यादिना शेषं (४) फलं दुर्भिक्षम्। शकतश्चशेषं (६ ) फलं समता। सर्व संक्रान्तिमुहूर्त्तयोगाः (३७५) चन्द्रदर्शनाश्च (३७५)। अतोऽत्रवर्षे समर्घताकरम्। अष्टोत्तरीयायैक्यम् (९३) व्ययैक्यञ्च (९३)। तेन विन्ध्यदक्षिणवासिनोऽर्थसुखभाजः। विंशोत्तरीयायैक्यम् (८१) व्ययैक्यञ्च (११७)। तेन विन्ध्योत्तरवासिनोऽर्थसुखभाजः। वर्षेऽस्मिन् सोमवती (२) भौमवती अमावस्या (३) शुभवारान्वितामा (६) वर्षविश्वा (१०) एवमस्मिन् वर्षे समर्घताकरयोगः। वर्षारम्भे पञ्च सेटकसममिति। अतोऽग्रेह्रासवृद्धिः सामान्या। रसादिकाः सामान्याः।

## ।। अथ विंशोपकाः ।।

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वर्षा | ७ | आलस्यम् | १५ | पापप्रवृत्तिः | ९ | चौरशम् | १७ | अतिवृष्टिः | १९ |
| धान्यम् | ५ | उद्यम् | १३ | पुण्यत्व | ९ | अग्निभय | ११ | अनावृष्टिः | ७ |
| तृणम् | ५ | शान्तिः | १५ | व्याधिः | ७ | अग्निनाश | १३ | स्वचक्रम् | ९ |
| शीतम् | १३ | क्रोधः | १३ | भैषज्य | ७ | विषभयः | ७ | परचक्रम् | १५ |
| उष्णम् | १७ | दम्भः | ५ | उग्रता | १३ | विषनाश | ११ | नायकत्वम् | ३ |
| वायुः | १३ | भेदः | ३ | आचारः | ११ | सेवकत्वम् | ९ | रत्नम् | ११ |
| वृद्धिः | १५ | मैत्री | १५ | अनाचारः | ३ | स्वामित्वम् | १९ | वस्त्रम् | ९ |
| विनाशः | १५ | रसनिष्पत्तिः | ९ | मरणम् | ९ | निजधनम् | ७ | घृतम् | ९ |
| विग्रहः | ११ | फलनिष्पत्तिः | १३ | जन्मः | १५ | परधनम् | ७ | तैलम् | ५ |
| क्षुधाः | १५ | उत्साहः | ११ | देशोपद्रव | ५ | शलभाः | ३ | दुकूलम् | ५ |
| तृष्णाः | ७ | उग्रप्रवृत्तिः | ३ | देशस्वा. | १५ | शूलः | ३ | ऊर्णवस्त्र | १७ |
| निद्राः | ७ | सौम्यप्रवृत्तिः | ३ | चौरभयः | १३ | मूषकः | १५ | सौक्ष्मव. | १३ |

**वर्षलग्नम् २।१९।१५।१३**

४, रा. २, ५, ३, १, ६, सू. चं. १२ बु., ७, ९, गु. ११ शु., ८ के., मं. १० श.

**नवरोजप्रवेशाङ्गम् ७।२१।१।१९**

९, ७ चं., मं. १० शु. श., ८ के., ६, बु. ११ गु., ५, १२ सू., २ रा., ४, १, ३

**शारदधान्योत्पत्तिः २।२६।११।३९**

४, सू. २ बु., ५, ३, १ रा., ६, गु. १२ शु., चं. ७ के., ९, ११ मं., ८, १० श.

**ग्रैष्मिकधान्योत्पत्तिः ७।७।२६।४३**

९, ७ के., १० श., सू. बु. ८ शु., ६, ११, ५ चं., १२ गु., २, ४, १ रा., ३ मं.

## ।। श्री संवत् २०७९ शकः १९४४ वर्षे ग्रहण विवरणम् ।।

श्री संवत् २०७९ में विश्व में चार ग्रहण लग रहे हैं। जिनमें दो सूर्यग्रहण व दो चन्द्रग्रहण होंगे। किन्तु भारतवर्ष में एक चन्द्रग्रहण व एक सूर्यग्रहण दृश्य होगा। दृश्य ग्रहणों का विवरण नीचे दिया जा रहा है।

१. सूर्यग्रहण- वैशाखकृष्ण ३० शनिवार ( ३०अप्रैल/१ मई २०२२ ) को लगने वाला खण्डसूर्यग्रहण भारत में दृश्य नहीं होगा।

यह ग्रहण उत्तरी अन्टार्कटिका के अधिकतम भाग, दक्षिणी अमेरिका के दक्षिण भाग,दक्षिण प्रशान्तमहासागर और दक्षिण अटलांटिक महासागर में दिखाई देगा। भारतीय मानक समयानुसार ग्रहण का प्रारम्भ रात्रि में १२ बजकर १६ मिनट पर तथा मोक्ष रा.शे. ४ बजकर ८ मिनट पर होगा।

ग्रासमान- ०.६३९

२. चन्द्रग्रहण- वैशाखशुक्ल १५ सोमवार ( १६ मई २०२२ ) को लगने वाला खग्रास चन्द्रग्रहण भारत में दृश्य नहीं होगा। यह ग्रहण पश्चिमी यूरोप, मध्य-पूर्व भाग,अफ्रीका,उत्तर-दक्षिण अमेरिका,अन्टार्कटिका,अटलांटिक महासागर और प्रशान्त महासागर में दिखाई देगा।

ग्रहण का प्रारम्भ चन्द्रास्त के समय मेडागास्कर,केन्या, इथोपिया,इजिप्ट, सूडान, बुलगारिया,रोमानिया,पोलैण्ड,जर्मनी और नार्वे में दिखाई देगा।

ग्रहण का मोक्ष चन्द्रोदय के समय न्यूजीलैंड,फिजी,उत्तरी प्रशान्तमहासागर ,कनाडा के उत्तर-पश्चिमी भाग तथा अलास्का के दक्षिण-पूर्व के अधिकतम भाग में दिखाई देगा।भारतीय मानक समयानुसार ग्रहण का प्रारम्भ दिन में ७ बजकर ५८ मिनट पर तथा मोक्ष दिन में ११ बजकर२५ मिनट पर होगा।

ग्रासमान- १.४२०

३. सूर्यग्रहण- कार्तिककृष्ण ३० मंगलवार ( २५ अक्टूबर २०२२ ) को लगने वाला खण्डसूर्यग्रहण भारत में ग्रस्तास्त सूर्यग्रहण के रूप में दृश्य होगा। यह ग्रहण यूरोप, मध्य-पूर्व, उत्तरी अफ्रीका, पश्चिमी एशिया, उत्तरीअटलांटिक महासागर, उत्तर हिन्दमहासागर में दृश्य होगा।

भारत में यह ग्रहण दिन में सूर्यास्त के पूर्व प्रारम्भ हो जायेगा। यह भारत के अधिकांश भाग से देखा जा सकेगा, किन्तु अंडमान और निकोबार द्वीप समूह और पूर्वोत्तर के कुछ भागों जैसे आइजॉल, डिब्रूगढ़, इंफाल, इंटानगर, कोहिमा, शिवसागर, सिलचर, तमेलांग में ग्रहण नहीं देखा जा सकेगा। सूर्यास्त होने के कारण ग्रहण का मोक्ष भारत में दृश्य नहीं होगा। यूनिवर्ल समय ( U.T. ) के अनुसार ग्रहण का प्रारम्भ दिन में २ बजकर २९ मिनट पर, मध्य सायं ४ बजकर ३०मिनट पर तथा मोक्ष सायं ६ बजकर ३२ मिनट पर होगा। ( भारत के प्रमुख स्थानों में इस ग्रहण का विवरण बगल की सारिणी में दिया गया है। ) ग्रासमान- ०.८६१

४. चन्द्रग्रहण- कार्तिकशुक्ल १५ मंगलवार ( ८ नवम्बर २०२२ ) को लगने वाला खग्रास चन्द्रग्रहण भारत में ग्रस्तोदित चन्द्रग्रहण के रुप में दृश्य होगा। यह ग्रहण उत्तरी तथा दक्षिणी अमेरिका, ऑस्ट्रेलिया, एशिया, अटलांटिक महासागर और प्रशान्त महासागर में दिखाई देगा।

ग्रहण का प्रारम्भ चन्द्रास्त के समय अर्जेन्टिना के पश्चिमी भाग, चिली, बोलविया, ब्राजील के पश्चिमी भाग,उत्तरी अटलान्टिक महासागर में दिखाई देगा।

ग्रहण का मोक्ष चन्द्रोदय के समय हिन्द महासागर, भारत, पाकिस्तान, अफगानिस्तान, कजाकिस्तान, उजबेकिस्तान और पूर्वी रूस में दिखाई देगा।

चन्द्रोदय के समय भारत के सभी स्थानों में यह ग्रहण दिखाई देगा। खण्ड और खग्रास ग्रहण का प्रारम्भ भारत के किसी स्थान से दिखाई नहीं देगा,क्योंकि चन्द्रोदय होने से पूर्व ग्रहण प्रारम्भ हो जायेगा। खण्ड और खग्रासचन्द्रग्रहण का मोक्ष भारत के पूर्वी भागों में दिखाई देगा, देश के बाकी हिस्सों में खण्ड चन्द्रग्रहण का मोक्ष ही दिखाई देगा। भारतीय मानक समयानुसार ग्रहण का प्रारम्भ दिन में २ बजकर३९ मिनट पर,मध्य दिन में ४ बजकर २९ मिनट पर तथा मोक्ष सायं ६ बजकर १९ मिनट पर होगा। ( भारत के प्रमुख स्थानों पर चन्द्रोदय का विवरण बगल की सारिणी में दिया गया है। ) ग्रासमान- १.३६३

अनिष्टग्रहणेदानम्। सुवर्ण निर्मितं नागं सतिलं कांस्य भाजनम्। सदक्षिणं सवस्त्रञ्च श्रोत्रियाय निवेदयेत्। सौवर्णं राजतं वापि बिम्बं कृत्वा स्वशक्तितः। उपरागोद्भवक्लेशच्छिदे विप्राय कल्पयेत्। मन्त्राः। तमोमयमहाभीम सोम सूर्य विमर्दन। हेमनागप्रदानेन मम शान्तिप्रदो भव। विधुन्तुद नमस्तुभ्यं सिंहिकानन्दनाच्युत। दानेनानेन नागस्य रक्षमांवेध जाद्भयात्। गोदानंभूमिदाने च स्वर्णदानं विशेषतः। ग्रहणक्लेशनाशाय दैवज्ञाय निवेदयेत। अनिष्ट ग्रहणं न विलोक्यम्। गंगा कनखलं पुण्य प्रयाग। पुष्करं तथा कुरुक्षेत्रं महापुण्यं राहुग्रस्ते दिवाकरे। भोजने विशेषः। आदित्येऽहनि संक्रान्ति ग्रहणे चन्द्रसूर्ययोः। पारण चोपवासं न कुर्यात् पुत्रवान् गृही।



### कार्तिककृष्ण ३० भौमे ( दिनांक २५ अक्टूबर २०२२ ई० ) काश्यां ग्रस्तास्त खण्डग्रास सूर्यग्रहणम्।

| काश्यां | | घं. मि. (I.S.T) |
|---|---|---|
| स्पर्श | सायं | ४।४२ |
| सूर्यास्त | सायं | ५।२२ |

| ग्रहणफलम् | |
|---|---|
| मेष | स्त्रीपीड़ा |
| वृष | सौख्यम् |
| मिथुन | चिन्ताः |
| कर्क | व्यथा |
| सिंह | श्रीः |
| कन्या | क्षतिः |
| तुला | घातः |
| वृश्चिक | हानिः |
| धनु | लाभः |
| मकर | सुखम् |
| कुम्भ | माननाशः |
| मीन | मृत्युतुल्यकष्टम् |

वायुमण्डले

उ. स्पर्श पू. प. द.

'स्वाती' नक्षत्रे 'तुला' राशौ

**भारत के प्रमुख स्थानों पर ग्रस्तास्त खण्डसूर्यग्रहण ( २५ अक्टूबर २०२२ ) का विवरण।**

| स्थान | स्पर्श (I.S.T) | मध्य (I.S.T) | सूर्यास्त (I.S.T) |
|---|---|---|---|
| विजयवाड़ा | सा. ५।३ | -- | सा. ५।४० |
| अहमदाबाद | सा. ४।३८ | सा. ५।३७ | सा. ६।३ |
| इलाहाबाद | सा. ४।४१ | -- | सा. ५।२७ |
| अमृतसर | सा. ४।२० | सा. ५।२५ | सा. ५।४८ |
| बेंगलोर | सा. ५।१२ | सा. ५।५१ | सा. ५।५६ |
| भागलपुर | सा. ४।४५ | -- | सा. ५।३ |
| भोपाल | सा. ४।४२ | सा. ५।३८ | सा. ५।४७ |
| भुवनेश्वर | सा. ४।५७ | -- | सा. ५।१६ |
| चण्डीगढ़ | सा. ४।२४ | सा. ५।२७ | सा. ५।३८ |
| चेन्नई | सा. ५।१५ | -- | सा. ५।४५ |
| कोचिन | सा. ५।२३ | सा. ५।५४ | सा. ६।४ |
| कूचबिहार | सा. ४।४४ | -- | सा. ४।५६ |
| कटक | सा. ४।५६ | -- | सा. ५।१६ |
| दार्जिलिंग | सा. ४।४१ | -- | सा. ५।० |
| देहरादून | सा. ४।२६ | सा. ५।२८ | सा. ५।३० |
| दिल्ली | सा. ४।२९ | सा. ५।३१ | सा. ५।४२ |
| गांधीनगर | सा. ४।३८ | सा. ५।३७ | सा. ६।६ |
| गंगटोक | सा. ४।४१ | -- | सा. ४।५८ |
| गुवाहाटी | सा. ४।४५ | -- | सा. ४।४७ |
| गया | सा. ४।४० | -- | सा. ५।१५ |
| हरिद्वार | सा. ४।२६ | सा. ५।२८ | सा. ५।३६ |
| हजारीबाग | सा. ४।४७ | -- | सा. ५।१४ |
| हैदराबाद | सा. ४।५९ | सा. ५।४६ | सा. ५।४८ |
| जयपुर | सा. ४।३२ | सा. ५।३१ | सा. ५।५० |
| जालंधर | सा. ४।२० | सा. ५।२५ | सा. ५।४३ |
| जम्मू | सा. ४।१८ | सा. ५।२३ | सा. ५।४७ |
| कोलकाता | सा. ४।५२ | -- | सा. ५।४ |
| लखनऊ | सा. ४।३७ | -- | सा. ५।२९ |
| मुम्बई | सा. ४।५० | सा. ५।४३ | सा. ६।९ |
| मुजफ्फरपुर | सा. ४।४२ | -- | सा. ५।१२ |
| मैसूर | सा. ५।१४ | सा. ५।५१ | सा. ६।० |
| नासिक | सा. ४।४८ | सा. ५।४२ | सा. ६।५ |
| पटना | सा. ४।४३ | -- | सा. ५।१४ |
| पूणे | सा. ४।५२ | सा. ५।४४ | सा. ६।६ |
| रायपुर | सा. ४।५१ | -- | सा. ५।३२ |
| राँची | सा. ४।४८ | -- | सा. ५।१५ |
| सम्भलपुर | सा. ४।५२ | -- | सा. ५।२२ |
| शिमला | सा. ४।२४ | सा. ५।२७ | सा. ५।३९ |
| सिलीगुड़ी | सा. ४।४२ | -- | सा. ५।० |
| श्रीनगर | सा. ४।१५ | सा. ५।२१ | सा. ५।४५ |
| उज्जैन | सा. ४।४१ | सा. ५।३८ | सा. ५।५३ |
| बड़ोदरा | सा. ४।४१ | सा. ५।३८ | सा. ६।४ |



### कार्तिकशुक्ल १५ भौमे ( ८ नवम्बर २०२२ ई० ) काश्यां ग्रस्तोदित खग्रास चन्द्रग्रहणम्।

| काश्यां | | घं. मि. (I.S.T) |
|---|---|---|
| चन्द्रोदय | सायं | ५।१० |
| खग्रास समाप्ति | सायं | ५।१३ |
| मोक्ष | सायं | ६।१९ |

| ग्रहणफलम् | |
|---|---|
| मेष | घातः |
| वृष | हानिः |
| मिथुन | लाभः |
| कर्क | सुखम् |
| सिंह | माननाशः |
| कन्या | मृत्युतुल्यकष्टम् |
| तुला | स्त्रीपीड़ा |
| वृश्चिक | सौख्यम् |
| धनु | चिन्ताः |
| मकर | व्यथा |
| कुम्भ | श्रीः |
| मीन | क्षतिः |

अग्निमण्डले

उ. पू. प. मोक्ष द.

'भरणी' नक्षत्रे 'मेष' राशौ

**भारत के प्रमुख स्थानों पर ग्रस्तोदित खग्रास चन्द्रग्रहण ( ८ नवम्बर २०२२ ) का ग्रहण विवरण।**

| स्थान | चन्द्रोदय (I.S.T) | स्थान | चन्द्रोदय (I.S.T) |
|---|---|---|---|
| अगरतला* | सा. ४।३८ | जम्मू | सा. ५।३१ |
| अहमदाबाद | सा. ५।५६ | कोहिमा* | सा. ४।२४ |
| आइजॉल* | सा. ४।३२ | कोल्हापुर | सा. ५।५९ |
| अजमेर | सा. ५।४३ | कोलकाता* | सा. ४।५२ |
| इलाहाबाद | सा. ५।१५ | लखनऊ | सा. ५।१६ |
| अमृतसर | सा. ५।३३ | माउण्टआबू | सा. ५।५३ |
| बेंगलोर | सा. ५।५० | मुम्बई | सा. ६।१ |
| भागलपुर* | सा. ४।५४ | मुजफ्फरपुर* | सा. ४।५९ |
| भोपाल | सा. ५।३६ | नासिक | सा. ५।५६ |
| भुवनेश्वर* | सा. ५।६ | पटना* | सा. ५।१ |
| चण्डीगढ़ | सा. ५।२३ | पूणे | सा. ५।५८ |
| चेन्नई | सा. ५।३९ | पुरी* | सा. ५।७ |
| दार्जिलिंग* | सा. ४।४६ | रायपुर | सा. ५।२२ |
| देहरादून | सा. ५।२२ | राँची* | सा. ५।३ |
| दिल्ली | सा. ५।२९ | सम्भलपुर | सा. ५।१२ |
| डिब्रूगढ़* | सा. ४।१७ | शिमला | सा. ५।२४ |
| गंगटोक* | सा. ४।४४ | सिलीगुड़ी* | सा. ४।४६ |
| गुवाहाटी* | सा. ४।३४ | श्रीनगर | सा. ५।२९ |
| गया* | सा. ५।३ | उदयपुर | सा. ५।४९ |
| हरिद्वार | सा. ५।२१ | उज्जैन | सा. ५।४३ |
| हजारीबाग* | सा. ५।२ | बड़ोदरा | सा. ५।५४ |
| हैदराबाद | सा. ५।४० | तमिलांग* | सा. ४।२५ |

(*) चिह्नित स्थानों पर खग्रास चन्द्रग्रहण का मोक्ष दृश्य होगा।

ग्रहण सूतक- धर्मशास्त्रों के अनुसार चन्द्रग्रहण में ग्रहण से पूर्व ९ घंटे और सूर्यग्रहण में १२ घंटे पहले ग्रहण का सूतक होता है। इसमें बालक, वृद्ध और रोगी को छोड़कर अन्य लोगों के लिए भोजन निषिद्ध है।

"सूर्यग्रहे तु नाश्नीयात् पूर्वं यामचतुष्टयम्।
चन्द्रग्रहे तु यामांस्त्रीन् बालवृद्धातुरैर्विना।।"

श्रद्धालु धार्मिक जनता को धर्म शास्त्रीय वचन के अनुसार भोजन निवृत्ति के साथ-साथ धार्मिक कृत्य श्राद्ध दान आदि भी करना चाहिए। ग्रहण में जपा गया मंत्र सिद्धिप्रद होता है। यह अनुभूत है।

☞ ग्रहण गणित तथा उदयास्त खगोल विज्ञान केन्द्र कोलकाता के सौजन्य से प्राप्त।

## संवत्सरफल

इस वर्ष के प्रारम्भ में *'राक्षस'* नामक संवत्सर रहेगा। *वैशाखकृष्ण १३ गुरुवार* (२८ अप्रैल २०२२) को २५।२९ इष्ट (दि.३।४५) पर *'नल'* नामक संवत्सर का प्रवेश होगा, किन्तु वर्षपर्यन्त संकल्पादि में 'राक्षस' संवत्सर का ही विनियोग करना चाहिए। इस वर्ष राजा 'शनि' तथा मन्त्री 'गुरु' हैं। राजा तथा मन्त्री में परस्पर समभाव है। परन्तु इस वर्ष राजा शनि हैं,इसलिए प्रजा को कई कष्टों से गुजरना होगा। जगल्लग्न के विचार से लग्नेश बुध, सूर्य राहु के साथ है। अत: प्रजा के कल्याण के लिये अनेक योजनाये बनेंगी। अमेरिका को कई गम्भीर समस्याओं का सामना करना पड़ेगा। गुरु पर शनि की दृष्टि से विमान दुर्घटना या भयंकर प्राकृतिक प्रकोप से हानि होगी। शनि मंगल का द्विद्वादश योग विश्व के कुछ राष्ट्रों में किसी विषय को लेकर स्थिति उग्ररुप धारण कर सकती है। मित्र देशों में भी राजनयिक सम्बन्ध अकस्मात बिगड़ सकते हैं। ऐसी स्थिति में राष्ट्रों में ध्रुवीकरण की प्रवृत्ति जोर पकड़ेगी। **वर्षलग्न के विचार से** लग्नेश नीच राशि में है। शनि की दृष्टि होने से यह ग्रह स्थिति विश्व में अघटित घटना चक्र का आभास करायेगी। किसी राष्ट्र विशेष में भूकम्प जलप्लव आदि प्राकृतिक प्रकोप से जनधन की हानि होगी। यूरोपीय देशों की ग्रह स्थिति से पश्चिमी जर्मनी फ्रांस इटली रोम स्पेन ब्रिटेन आयरलैण्ड में कहीं भूकम्प आदि प्राकृतिक प्रकोप होगा। मुस्लिम राष्ट्रों में आन्तरिक संघर्ष से सत्ता परिवर्तन के योग है। नव वर्ष प्रवेश में भारत की प्रभाव राशि मकर है। लेकिन वृश्चिक लग्न में नव वर्ष का उदय होने से पश्चिमी प्रान्त विशेष में कहीं नौ मास तक दुर्भिक्ष की स्थिति बनी रहेगी। उत्तर में विपरीत जलवायु के कारण फसलें प्रभावित होगी। सोना-चाँदी धातु में मँहगाई अधिक बढ़ेगी। लोगों में विविध प्रकार के रोगों की व्याप्ति अधिक होगी। चोरी डकैती लूटमार एवं भ्रष्टाचार की वारदातें अधिक घटित होगी। **आर्द्राप्रवेशाङ्क के विचार** से आर्द्रा प्रवेश कुण्डली में धनुलग्न में है। लग्नेश गुरु सुख भाव में जलराशि में है एवं चन्द्र भी जल राशि में है। भारत के पश्चिमी व पूर्वी भागों में महाराष्ट्र, कर्नाटक, गुजरात, मध्य प्रदेश, राजस्थान, उड़ीसा, उत्तर प्रदेश, हरियाणा, पंजाब आदि के अधिक क्षेत्रों में गर्मी का तापमान अधिक रहेगा। भीषण गर्मी पड़ेगी। पश्चिमी-पूर्वी भारत में मानसून की वर्षा तय समय पर होगी। कहीं दुर्भिक्ष सूखा पड़ेगा। इसलिये समाज व सरकार को सावधान होने की आवश्यकता है। जलीय ग्रह शुक्र स्वराशि में बुध के साथ है, अत: कहीं बाढ़ भूस्खलन आदि प्राकृतिक प्रकोप से हानि होगी। **शारदधान्य एवं ग्रैष्मिकधान्य के विचार से** शरद ऋतु की फसलें पर्याप्त होगी। ग्रीष्मकाल की फसलों में प्राकृतिक प्रकोप से हानि संभव है।

## मेषादि १२ राशियों का वार्षिक फल

**मेष-** मेषराशि वालों के लिए यह वर्ष उन्नति का वर्ष रहेगा। लम्बी दूरी की यात्रायें होगी। वाहन खरीदने की योजना सफल होगी। भूमि का क्रय विक्रय आसानी से होगा। आपकी लोकप्रियता बढ़ेगी। चिन्तायें बढ़ेगी। पित्त विकार और सन्धिवात से परेशान रहेंगे। घर परिवार में सामञ्जस्य बना रहेगा। सोचे हुये कार्य आसानी से पूरे होंगे। कारोबारी गतिविधियाँ अच्छे ढंग से चलती रहेगी। कुटुम्बीय तनाव समाप्त होंगे। बड़े व्यवसायियों से मेल जोल नये व्यवसाय के मार्ग प्रशस्त करेगा। विद्यार्थियों के लिये अध्ययन क्षेत्र में अभिरुचि कम होगा। वैवाहिक जीवन में तालमेल अच्छा बना रहेगा। नौकरी में संघर्ष बढ़ सकता है। १,३,८,११ मास कष्टदायक रहेंगे।

**वृष-** वृषराशि वालों के लिए यह वर्ष अच्छा रहेगा। श्वास सम्बन्धी सावधानियाँ रखें। परिवार में धार्मिक कार्य सम्पन्न होंगे। भाई बहनों से सहायता मिलेगा। नवीन सम्पत्ति खरीदने के लिये स्थिति अच्छी रहेगी। माता पिता की ओर से सहयोग मिलेगा। विद्यार्थि वर्ग का पढ़ाई के प्रति रुझान बढ़ेगा। सन्तान पक्ष से भावनात्मक लगाव बनेगा। अदालत के मामलों में धीमी गति से प्रगति होगी। वैवाहिक जीवन सुखी रहेगा। नौकरी में स्थिति में सुधार होगा। राजनीति के क्षेत्र में मतभेद बढ़ेंगे। मन कुछ अशांत एवं बोझिल बना रहेगा। सरकारी कार्य पूर्ण होने से आगे का मार्ग प्रशस्त होगा। घर का वातावरण सुखद बना रहेगा। शेयर बाजार का व्यवसाय करने वालों को इस वर्ष अच्छा मुनाफा होगा। २,५,१० मास कष्टदायक रहेंगे।

**मिथुन-** मिथुनराशि वालों के लिए यह वर्ष **शनि की ढैया** रहेगी। संघर्ष के बाद कार्यों में सफलता मिलेगी। अनावश्यक वाद विवाद से बचें। वर्ष के मध्य में लम्बी दूरी की यात्रा होने की सम्भावना रहेगी। कार्य क्षेत्र की परेशानी के कारण मानसिक परेशानी बढ़ेगी। स्थानान्तरण होने की सम्भावना हो सकती है। स्वास्थ्य सम्बन्धी छोटी-छोटी परेशानियाँ हो सकती हैं। भाई-बहनों के साथ सहयोगात्मक व्यवहार बना रहेगा। भूमि मकान वाहन के क्रय विक्रय के लिये लाभ कारक स्थिति बनी रहेगी। विद्यार्थियों को पढ़ाई क्षेत्र में अधिक परिश्रम करने की आवश्यकता रहेगी। वैवाहिक जीवन में पति पत्नी के मध्य वैचारिक मतभेद बने रहेंगे। नौकरी में स्थान परिवर्तन हो सकता है। ४,८,१२ मास कष्टदायक रहेंगे।

**कर्क-** कर्कराशि वालों के लिए यह वर्ष उत्तम रहेगा। धन लाभ में आने वाली परेशानियाँ कम होगी। इष्ट मित्रों से सहयोग प्राप्त होगा। भौतिक सुख साधनों पर अधिक खर्च होगा। घरेलू समस्याओं का समाधान होगा। माता-पिता के साथ अच्छे सम्बन्ध बने रहेंगे। प्रतिष्ठित लोगों से भेंट होने की सम्भावना रहेगी। विद्यार्थियों के लिये यह वर्ष अच्छा रहेगा। पढ़ाई में जिज्ञासा उत्पन्न होगी। सन्तान पक्ष के साथ सामान्य मतभेद हो सकते हैं। कोर्ट कचहरी वाले मामलों में समाधान मिलेगा। वैवाहिक जीवन में पति पत्नी अपने दायित्वों के प्रति उदासिन न रहें सकारात्मक विचार धारा मन में बैठाने का प्रयास करें। नौकरी करने वालों की समस्यायें कम होगी। २,३,९ मास कष्टदायक रहेंगे।

**सिंह-** सिंहराशि वालों के लिए यह वर्ष उन्नति कारक रहेगा। घर परिवार में खुशी का वातावरण बनेगा। रुका हुआ धन प्राप्त हो सकता है। विदेश से लाभ होगा। आर्थिक उन्नति के लिये प्रयासरत रहें। संगीत गायन चित्रकला मनोरंजन के साधनों में रुचि बढ़ेगी। भाई बहनों का पारस्परिक सौहार्द बना रहेगा। नवीन सम्पत्ति क्रय विक्रय की स्थिति अच्छी होगी। विद्यार्थियों के लिये अध्ययन के क्षेत्र में अच्छी संभावनायें रहेगी। प्रेम सम्बन्ध में एक दूसरे के बीच सामंजस्य बना रहेगा। सन्तान पक्ष की उन्नति के द्वार खुलेंगे। विरोधी पक्ष का दबाव कम होगा। दाम्पत्य सुख में वृद्धि होगी। किसी धर्म स्थल की यात्रा का योग बनेगा। व्यवसाय में उन्नति के साथ नौकरी में पदोन्नति हो सकती है। ३,७,११ मास कष्टदायक रहेंगे।

**कन्या-** कन्याराशि वालों के लिए यह वर्ष शान्तिकारक होगा। अच्छे उद्देश्य के लिये सफलता प्राप्त होगी। जीवन साथी को स्वास्थ्य सम्बन्धी चिन्तायें बनी रहेगी। शल्य चिकित्सा हो सकती है। घर में चल रहे विवादों में शान्ति बनाये रखे अन्यथा विवाद भड़केगा। विद्यार्थी गण मानसिक संतुलन बनाये रखे जरा सी चूक से आप असफल हो सकते हैं। सन्तान पक्ष से अधिक सतर्क रहना होगा। पति पत्नी में अकारण मतभेद बनेगा। कोर्ट कचहरी के कार्यों में सफलता दिखाई पड़ेगी। भाई-बहन का सहयोग प्राप्त होगा। मकान-भूमि तथा वाहन खरीदने का योग है। माता-पिता का स्वास्थ्य बाधायुक्त रहेगा। व्यवसायियों के लिए यह वर्ष अच्छा होगा। नौकरी पेशा वाले भी अच्छी उन्नति प्राप्त करेंगे। २,४,९ मास कष्टदायक रहेंगे।

**तुला-** तुलाराशि वालों के लिए इस वर्ष **शनि की ढैया** रहेगी। आपका जीवन में संघर्ष कम नहीं होगा। श्रम अधिक करने पर फल कम मिलेगा। सन्तान की ओर से शुभ समाचार मिलेंगे। भूमि भवन या वाहन सम्बन्धी उपलब्धियाँ या उनसे आय संभव है। दाम्पत्य जीवन में कोई गंभीर विवाद आ सकता है। सार्वजनिक यश प्रतिष्ठ वढ़ेगी। लम्बी यात्रा होगी। विद्यार्थियों के लिये यह वर्ष पढ़ाई के लिये अच्छा रहेगा। प्रेम सम्बन्धों में परस्पर आकर्षक बढ़ेगा। किसी पर्यटक स्थल में जाने की योजना बनेगी। शत्रुपक्ष से सावधानी रखें। व्यापार में लाभ होगा। आजीविका के लिये शुभ समय रहेगा। नौकरी में जुड़े व्यक्तियों के लिये लाभ में वृद्धि होगी। विवेक पूर्वक कार्य करें। १,७,१० मास कष्टदायक रहेंगे।

**वृश्चिक-** वृश्चिकराशि वालों के लिए यह वर्ष प्रतिकूल रहेगा। आर्थिक मामलों में सुविधा बढ़ेगी। माता का स्वास्थ बाधायुक्त रहेगा। कहीं दूर की यात्रा होगी। कानूनी मामलों में अधिक सावधानी बरतें। सन्तान की ओर से चिन्ता करनी पड़ेगी। घरेलू खर्च बढ़ेगा। भाई बहनों का तालमेल कम रहेगा। भूमि मकान वाहन खरीदने का योग बनेगा। माता पिता की सलाह लें उपयोगी हो सकती है। सामाजिक मान प्रतिष्ठादि से सजग रहें। प्रेम सम्बन्ध में मतभेद बन सकते हैं। सन्तान पक्ष के साथ अच्छी सफलता मिलेगी। वैवाहिक जीवन में घरेलू समस्याओं में सामान्य परेशानी आयेगी। व्यवसाय में सामान्य लाभ होगा। २,९,१२ मास कष्टदायक रहेंगे।

**धनु-** धनुराशि वालों को पैर में **शनि की साढ़ेसाती** का प्रभाव रहेगा। रोजगार क्षेत्रों में साधारण परिवर्तन की दिशा दिखेगी। पिछले विवाद शांत नहीं होंगे। शत्रु आपके विरुद्ध कोई न कोई षडयन्त्र करते रहेंगे। परन्तु नुकसान नहीं होगा। सन्तान के प्रयास सफल होंगे। राज्य पक्ष से मदद के लिये किये गये प्रयास सफल होंगे। ऋण प्रबन्धन भी सुधर जायेगा। फसा पैसा वापस मिल जायेगा। धार्मिक कार्यों में खर्च बढ़ेगा। सरकारी मामलों में सावधानी बरतें कोई समस्या आ सकती है। विद्यार्थियों के लिये यह वर्ष सामान्यत: ठीक रहेगा। क्रोध पर नियंत्रण रखें। स्वास्थ्य पर ध्यान दें। नौकरी से जुड़े व्यक्ति अच्छा लाभ उठा सकते हैं। व्यापारी वर्ग को मेहनत ज्यादा करनी होगी। ३,७,९ मास कष्टदायक रहेंगे।

**मकर-** मकरराशि वालों को हृदय में **शनि की साढ़ेसाती** का प्रभाव रहेगा। मानसिक चिन्तायें बढ़ेगी। वाद-विवाद से बचें। निरर्थक दौड़-धूप करनी पड़ेगी। हर कार्य में बाधा उत्पन्न होगी। कोर्ट-कचहरी के कार्य में कोई प्रगति नहीं होगी। भाई-बहनों के साथ सम्बन्ध में सुधार आयेगा। सन्तान पक्ष से चिन्ता हो सकती है। नया कार्य करने की योजना सफल होगी। नया वाहन खरीदने का योग प्राप्त होगा। विद्यार्थियों के लिये अध्ययन के क्षेत्र में कड़ी मेहनत करनी पड़ेगी। धार्मिक कार्यों में खर्च अधिक होगा। व्यापार में उतार चढ़ाव रहेगा। नौकरी वालों की परेशानियां बढ़ेगी। २,९,११ मास कष्टदायक रहेंगे।

**कुम्भ-** कुम्भराशि वालों को **शनि की साढ़ेसाती** का प्रभाव रहेगा। संघर्ष की स्थिति बनी रहेगी। स्वास्थ्य सम्बन्धी चिन्तायें बढ़ेगी। रक्त से सम्बन्धित बीमारी से सावधानी रखें। विशेष रुप से मानसिक तनाव से बचने की कोशिश करें। घरेलू समस्याओं को लेकर परेशानियाँ बढ़ सकती है। आर्थिक मामलों में योजनाबद्ध रुप से कार्य करने से लाभकारी संकेत मिल रहे हैं। पूंजी निवेश पर ध्यान रखकर कार्य करें। वाहन से चोट-चपेट की संभावना है। कार्य क्षेत्र की दृष्टि से कुछ उतार-चढ़ाव रहेगा। व्यापार जीविका में अतिरिक्त परिश्रम करने से सुधार होगा। पारिवारिक मामले में मतभेद उभर सकते हैं। अपनी सोच को साकारात्मक रखे। विद्यार्थीगणों को ज्यादा मेहनत से लाभ होगा। ४,८,१२ मास कष्टदायक रहेंगे।

**मीन-** मीनराशि वालों के लिए यह वर्ष अनुकूल रहेगा। बहुप्रतीक्षित उपलब्धियाँ प्राप्त होगी। सन्तान के लिये शुभ समय रहेगा। नाते रिश्तेदारों में मान सम्मान बढ़ेगा। कार्य क्षेत्र में प्रगति होगी। धार्मिक कार्य सम्पन्न होंगे। माता-पिता का स्वास्थ्य बाधायुक्त रहेगा। अविवाहितों के लिये शुभ समय रहेगा। शादी का योग बनेगा। यात्राओं में अत्यधिक व्यय होगा। एलर्जी एवं श्वास रोग से चिन्ता होगी। व्यापारियों के कारोवार में अच्छी सफलता मिलेगी। नौकरी पेशा लोगों में उदासीनता का भाव रहेगा। काम धन्धे के अलावा अन्य गतिविधियों में सहभागिता बढ़ेगी। पति पत्नी के बीच सुख सहयोग बना रहेगा। कोर्ट कचहरी के कार्यों में साकारात्मक स्थिति बन सकता है। ३,६,९,१२ मास कष्टदायक रहेंगे।

## चैत्रादि मासफल

**चैत्रशुक्ल से वैशाखकृष्ण तक-** चन्द्रदर्शन मुहूर्त के विचार से इस मास में सभी वस्तुओं का मूल्य सामान्य रहेगा। शतवारी चन्द्रदर्शन से जौ, चावल, चना में मंदी रहेगी। सोना-तांबा आदि धातुओं के मूल्य में तेजी बनी रहेगी। उरद, सरसों, मूँगफली, सोयाबीन तेलों में तेजी चलेगी। पश्चिमी देशों में आपसी तनाव की सम्भावना रहेगी। मंगल शुक्र का योग श्वेत पदार्थों में तेजी तथा लाल पदार्थों में सस्तीकारक है। वैशाखकृष्ण के उत्तरार्ध में सर्राफा बाजार में तेजी आयेगी। दक्षिण-पश्चिमी स्थानों में वर्षाकारी योग है। कुछ स्थानों में ओलावृष्टि फसलों को हानि का योग है। चैत्रशुक्ल १,२,८,१५ तथा वैशाखकृष्ण ३,१०,१४ उपद्रवकारी रहेंगे।

**वैशाखशुक्ल से ज्येष्ठकृष्ण तक-** चन्द्रदर्शन मुहूर्त के विचार से खाद्य पदार्थों का मूल्य सामान्य रहेगा। गेहूँ, चावल, मूँग, सोठ आदि में मंदी रहेगी। पश्चिमी राष्ट्रों में आतंकवादी गतिविधियों से हानि व भय व्याप्त होगा। किसी राष्ट्र विशेष में भूकम्पादि में प्राकृतिक प्रकोप से जन-धन की हानि होगी। सर्राफा बाजार में तेजी का रुख रहेगा। लाल पदार्थ सस्ते होंगे। भरणी के सूर्य प्रवेश से रसायनिक पदार्थ तांबा सोना व चाँदी में तेजी आयेगी। शेयर बाजारों में उछाल की तेजी आयेगी। ज्येष्ठकृष्ण में गर्मी का प्रकोप बढ़ेगा। दक्षिण भारत के कुछ स्थानों में वर्षा तथा पूर्वी भारत में कुछ स्थानों में बूंदा-बाँदी होगी। राजनीति में नये समीकरण बनेंगे। भौमान्तरिक्ष उत्पातों की सम्भावना रहेगी। **वैशाखशुक्ल १,६,१४ तथा ज्येष्ठकृष्ण ६,१२,१३** उपद्रवकारी रहेंगे।

**ज्येष्ठशुक्ल से आषाढ़कृष्ण तक-** चन्द्रदर्शन मुहूर्त के विचार से खाद्य पदार्थों के मूल्य में तेजी का रुख रहेगा। जौ, चावल, चना, मूँग आदि के भावों में तेजी आयेगी। गुड़-चीनी के भावों में भी तेजी का रुख रहेगा। सोने में तेजी आयेगी। शेयर बाजारों में भी उछाल आयेगा। विशात बाने के समान मेवा तथा फलों के मूल्य में तेजी बनी रहेगी। पूर्वोत्तर भागों में प्राकृतिक विपत्तियाँ पैदा होकर जन-समुदाय में वृद्धिकारक है। देश में विपक्षी दल सबल होकर सत्तारुढ़ दल पर प्रभावी बनेगा। भारत के पड़ोसी देशों में उपद्रव की आशंका बनी रहेगी। मृगशिरा के सूर्य तेज धूप व गर्मी की अधिकता को बढ़ायेंगे। परन्तु कहीं-कहीं कुछ वर्षा होने से आम जनता को राहत भी मिलेगी। **ज्येष्ठशुक्ल ६,१४,१५ तथा आषाढ़कृष्ण ५,७,३०** उपद्रवकारी रहेंगे।

**आषाढ़शुक्ल से श्रावणकृष्ण तक-** चन्द्रदर्शन मुहूर्त के विचार से खाद्य पदार्थों का मूल्य सामान्य रहेगा। पीली वस्तुओं के भाव में तेजी आयेगी। काजू-पिस्ता आदि मेवे के सामानों में मंदी बनी रहेगी। गेहूँ, जौ, चना आदि के भावों में कमी रहेगी। पश्चिमी देशों में कहीं आन्तरिक अशान्ति और कहीं सीमाप्रान्तों को लेकर उपद्रव की संभावना रहेगी। भारत की राजनीति में विशेष कानून व्यवस्था लागू होने से उपद्रव की आशंका रहेगी। कहीं-कहीं अग्निकाण्ड और यानदुर्घटना से हानि का योग रहेगा। दक्षिणी प्रदेशों में बाढ़ भूकम्पादि से हानि का योग है। वर्षा प्राय: अच्छी होगी। पूर्वी महाराष्ट्र आदि में ज्यादा वर्षा होगी। **आषाढ़शुक्ल ९,१०,१५ तथा श्रावणकृष्ण २,११,१३** उपद्रवकारी रहेंगे।

**श्रावणशुक्ल से भाद्रपदकृष्ण तक-** चन्द्रदर्शन मुहूर्त के विचार से खाद्य पदार्थों का मूल्य सामान्य रहेगा। वर्षा तथा बाढ़ से यत्र-तत्र कृषि की हानि होगी। दक्षिणी प्रान्तों में प्रलंयकारी वर्षा हो सकती है। किन्तु खण्डवृष्टि के प्रभाव से सूखे का दृश्य दीख पड़ेगा। गेहूँ, मोठ चावल, चना में घटावढ़ी चलेगी। सोयाबीन आदि के तेलों में तेजी होगी। ऊन व सूती वस्त्रों में कपास का भाव तेज होगा। शेयर के भावों में घटाबढ़ी होकर मंदी तथा सोना-चाँदी व स्टील लोहा के सामानों में तेजी का संचार होगा। चीनी में विशेष तेजी का योग है। कागज, प्लास्टिक के समान में मंदी आयेगी। शेयर भावों एवं मशीनरी समान में तेजी आयेगी। भौमान्तरिक्ष उत्पात होंगे। **श्रावणशुक्ल १,२,१५ तथा भाद्रपदकृष्ण २,११,३०** उपद्रवकारी रहेंगे।

**भाद्रपदशुक्ल से आश्विनकृष्ण तक-** चन्द्रदर्शन मुहूर्त के विचार से खाद्य पदार्थों का मूल्य सामान्य रहेगा। पीले पदार्थ महँगे होंगे। दलहन पर इसका प्रभाव पड़ेगा। कड़ुवा तेल, रुई, चन्दन तथा ऊनी वस्त्रों के मूल्य में उत्तरोत्तर महँगी का रुख रहेगा। शेयर बाजारों ,केमिकल समान और प्लास्टिक सामानों में भी तेजी रहेगी। इस मास में प्रजा में महामारी फैलने का योग है। कर्मचारी वर्ग का सहयोग उत्तम रहेगा। पूर्वो राष्ट्रों में भूकम्पादि की सम्भावना बनी रहेगी। तेज हवा के साथ वर्षा का योग है। बंगाल-बिहार आदि प्रदेशों में वृष्टि से हानि की सम्भावना है। **भाद्रपदशुक्ल ८,१२,१४ तथा आश्विनकृष्ण २,७,३०** उपद्रवकारी रहेंगे।

**आश्विनशुक्ल से कार्तिककृष्ण तक-** चन्द्रदर्शन मुहूर्त के विचार से खाद्य पदार्थों का मूल्य सामान्य रहेगा। गेहूँ, जौ, ज्वार, चना में तेजी कारक योग है। सरसों, सोयाबीन मूँगफली आदि खाद्य तेलों में तेजी का रुख रहेगा। शेयर बाजारों में भी तेजी आयेगी। सोना-चाँदी के मूल्यों में घटाबढ़ी रहेगी। प्लास्टिक लोहा समान आदि में गिरावट आयेगी। पश्चिमी देशों में आतंकवादी गतिविधियों से हानि व भय व्याप्त होगा। यूरोप के कई देशों में भी जनाक्रोश बढ़ेगा। भारत के पूर्वी राज्यों में जनता में आक्रोश बढ़ेगा। कहीं-कहीं अग्निकाण्ड से हानि सम्भव है। समुद्री तूफान भूकम्पादि आपदाओं से जनमानस को हानि होगी। **आश्विनशुक्ल ५,६,१२ तथा कार्तिककृष्ण १,७,१४ तथा ३०** उपद्रवकारी रहेंगे। ( शेष पृष्ठ ४० पर )

